# सकामशिवपूजन

## हिन्दीटीकासहित



खेमराज श्रीकृष्णदास प्रकाशन बम्बई

श्रीः

# सकामशिवपूजनविधान



( यह शिवलिंगपूजनविधान विशेषकरके उनके लिये है
कि जो प्रत्येक कामनाकी अपेक्षासे आराधन
( अनुष्ठान ) किया चाहते हैं )

जिसको

प्राचीन तंत्रोंसे संग्रहकर पंडित दुर्गाप्रसाद शुक्लने
भाषार्थसहित आगरानिवासी राधाकृष्ण मिश्रकी
संमतिसे बनाया

मुद्रक एवं प्रकाशकः

खेमराज श्रीकृष्णदास,

अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,

खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग, मुंबई - ४०० ००४.

# अथ विषयानुक्रमणिका

## पत्र पुष्पपूजामें

इत्यनुक्रमणिका समाप्ता

श्रीगणेशाय नमः

# सकामशिवपूजनविधिः

## भाषाटीकासहितः



नारद उवाच

धर्मार्थकाममोक्षाणां साधनं परमं हितम् ।
सर्वं कथय मे शंभो कलौ सर्वत्र सिद्धिदम् ॥ १ ॥

शिवजीसे नारदजीने पूछा है कि, हे शंभो ! कलियुगमें सर्वत्र सिद्धि देनेवाले धर्म-अर्थ काम मोक्षके साधन परम हितरूप रहस्यको, सो आप मुझसे कहिये ॥ १ ॥

ईश्वर उवाच

शृणु नारद वक्ष्यामि शिवपूजाविधानकम् ।
यस्यानुष्ठानमात्रेण सर्वसिद्धिं लभेन्नरः ॥ २ ॥

यह सुनकर ईश्वर बोले कि, हे नारद ! सुनो शिवपूजाका विधान मैं कहूँगा, जिसके अनुष्ठान करने मात्रसे मनुष्य सर्व सिद्धिको प्राप्त होता है ॥ २ ॥

शुद्धां मृदं समानीय पुनः शोध्य विशेषतः ।
लिङ्गाकारं ततः कुर्याद्यथोक्तविधिना पुमान् ॥ ३ ॥

शुद्ध मृत्तिका सम्यक् रीतिसे लाकर फिर उसको विशेष शोधन-कर अर्थात् कूट कंकर छान आदि निकालकर यथोक्तविधिसे लिङ्गका आकार बनावे ( जैसी कि इसके तृतीय तंत्रमें कहेंगे ) ॥ ३ ॥

पूजयेत्सुविधानेन लिंगं पार्थिवमुत्तमम् ।
अखंडं कारयेद्यत्नाद्वक्ष्यमाणैश्च नामभिः ॥ ४ ॥

उसके अनुसार पार्थिवलिंगका पूजन करे परन्तु बडे यत्नपूर्वक उत्तमतासे बनावे और कहींसे भी खंडित न होने पावे और आगे जो शिवजीके नाम कहते हैं उन्हीं नामोंसे अग्रोक्त सब काम करे जैसा विधिमें लिखा है ॥ ४ ॥

मृदाहरणं संघट्टं प्रतिष्ठा ध्यानमेव च ।
स्थापनं पूजनं चैव क्षमस्वेति विसर्जनम् ॥ ५ ॥

मृदाहरण मिट्टीका फोरना मृत्संघट्ट मिट्टी घुटेलना मर्दन करना फिर प्रतिष्ठा और ध्यान फिर स्थापन विधि फिर क्षमापन विधि और विसर्जन ॥ ५ ॥

हरो महेश्वरश्चैव शूलपाणिः पिनाकधृक् ।
शिवः पशुपतिश्चैव महादेवो ह्यनुक्रमात् ॥ ६ ॥

हर महेश्वर शूलपाणि पिनाकधृक् शिव पशुपति महादेव इन्हीं नामोंके अनुक्रमसे ऊपर कहे हुए कामोंको करे ॥ ६ ॥

एवमर्चयतः पुंसः पार्थिवं लिंगमुत्तमम् ।
मासत्रयेण सिद्धिःस्यान्नात्र कार्या विचारणा ॥ ७ ॥

हे नारद ! इस प्रकारसे पार्थिवलिंगकी पूजा उत्तमतासे करते हुए पुरुषकी तीन मासमें सिद्धि होवे इसमें संशय नहीं करना ॥७॥

नारद उवाच

केन वा पूज्यते देवः पदार्थेन विशेषतः ।
केन वा विधिना तत्र यस्मात्सिद्धिं लभेन्नरः ॥ ८ ॥

इतना सुनकर नारद बोले कि विशेष कर किस पदार्थसे और कौनसी विशेष विधिसे महादेवकी पूजा की जाती है, कि जिससे मनुष्य सिद्धिको प्राप्त हो ॥ ८ ॥

ईश्वर उवाच

कमलैर्बिल्वपत्रैश्च शतपत्रैस्तथा पुनः ।
शंखीपुष्पैस्तथा देवं लक्ष्मीकामो भवेद्यदा ॥ ९ ॥

ईश्वर बोले कि जो मनुष्य लक्ष्मीकी कामना रखता हो वह कमलोंसे और बिल्वपत्रोंसे शतपत्र नामा पद्मजातिके कमलोंसे, शंखीपुष्पोंसे महादेवका यजन करे । शंखीपुष्प अर्थात् शंखाहलीके फूल जो शंखके आकारके होते हैं ॥ ९ ॥

एतैश्च लक्षसंख्याकैर्लक्ष्मीः स्यान्नात्र संशयः ।
मुक्तिकामस्तथा वै दर्भैः पूजनमाचरेत् ॥ १० ॥

इन पदार्थोंकी एक लक्ष संख्या चढानेसे लक्ष्मी प्राप्त होती है इसमें संशय नहीं। और जो मुक्तिकी कामना रखता हो वह कुशाओंसे पूजन करे ॥ १० ॥

लक्षसंख्या तु सर्वत्र ज्ञातव्या ऋषिसत्तम।
आयुःकामो भवेद्यो वै दूर्वाभिः पूजनं चरेत् ॥ ११ ॥

हे ऋषिसत्तम नारद ! लक्ष संख्या सभी वस्तुमें समझनी चाहिये और जो कोई आयु बढनेकी कामना रखता हो वह एकलक्ष दूर्वा· दलोंसे पूजन करे ॥ ११ ॥

पुत्रकामो भवेद्यस्तु धत्तूरकुसुमैर्नरः।
रक्तदंडश्च धत्तूरः पूजने शुभदः स्मृतः ॥ १२ ॥

जो मनुष्य पुत्रकी कामना रखता हो वह धतूरेके फूलोंसे पूजन करे परंतु इस पूजनमें वह धतूरा फलदायक है कि जिसके वृक्षकी अथवा फूलोंकी डंडी लाल हो ॥ १२ ॥

अगस्तिकुसुमैर्यश्च तस्य वै विपुलं यशः।
भुक्तिमुक्तिफलं तस्य तुलसीपूजनं चरेत् ॥ १३ ॥

जो कोई अगस्तिके पुष्पोंसे पूजन करे उसका बहुत बडा यश विस्तार हो जो कोई एक लक्ष तुलसीके पत्रोंसे पूजन करे उसको भोग और मोक्ष ये दोनों फल मिलें ॥ १३ ॥

अर्कपुष्पैः प्रतापश्च कुब्जकह्लारकैस्तथा ।
जपाकुसुमपूजा तु शत्रूणां मृत्युदा स्मृता ॥ १४ ॥

अर्कवृक्षके फूलोंसे जो पूजन करे उसके प्रतापकी वृद्धि हो तथा कुब्जक और कह्लार पुष्पोंसे भी प्रतापकी वृद्धि होती है, कुब्ज एक पुष्पविशेष अर्थात् अतिसुगंधिमान् फूलोंका वृक्ष होता है, उसकी यह प्रशंसा है कि चंपाके भांति पुष्पोंसे भी अशोक नामा एक पुष्प उत्तम है अशोकके सहस्र फूलोंसे भी सेवतीका एक फूल उत्तम है, सेवतीके सहस्र पुष्पोंसेभी कुब्जक नाम एक पुष्प उत्तम है, यह प्रशंसा नारसिंहपुराणमें कही है, और कह्लारकीभी सुगंधिमान् जलके फूलोंमें गिनती है श्वेतोत्पल भी प्रसिद्ध है और जपाके फूलोंसे कीहुई पूजा शत्रुओंको मृत्यु देनेवाली कही है, यह जपा अपने नामसे प्रसिद्ध है, ॥ १४ ॥

रोगोच्चाटनकामो हि करवीराणि वा हरेत् ।
बंधूकैर्भूषणावाप्तिर्जात्या वाहनसंभवः ॥ १५ ॥

रोग उच्चाटनकी कामनावाला कनेरके फूलोंसे पूजन करे और जो बंधूक पुष्पोंसे पूजन करे तो उसको अलभ्यभूषण मिलें जो जाती मालती अर्थात् चमेलीके पुष्पोंसे पूजन करे तो उसको वाहनोंका संभव हो ॥ १५ ॥

अतसीकुसुमैरेव विष्णुवल्लभतामियात् ।
शमीपत्रैस्तथा मुक्तिः प्राप्यते पुरुषेण च ॥ १६ ॥

अलसीके फूलोंसे शिवजीका पूजन करे तो विष्णुकी प्रियभक्ति पावे और जो छिंउकरके पत्रोंसे पूजन करे तो वह मुक्ति पावे॥ १६॥

मल्लिकाकुसुमैर्देवः श्रियं शुभतरां शिवः ।
यूथिकाकुसुमैः सस्यं गृहं नैव विमुंचति ॥ १७ ॥

मल्लिकानामके फूलोंसे शिवजीका पूजन करे तो शुभतरा लक्ष्मी देते हैं, और जो यूथिका (जूही)के फूलोंसे शिवजीका पूजन करे तो धान्य आदि वस्तु घरको नही छोडे अर्थात् भरी रहे ॥१७॥

कर्णिकारैस्तथा वस्त्रसंपत्तिर्जायते नृणाम् ।
निर्गुंडीकुसुमैर्लोके मनो निर्मलतां व्रजेत् ॥ १८ ॥

कर्णिकार (कणियारी सोनालु सोन्दार) इत्यादि नामोंसे प्रसिद्ध आरग्वधवृक्षभेदके पीतांबरी पुष्पोंसे पूजन करे तो वस्त्रोंकी संपत्ति उसके घरमें हो और जो निर्गुंडीके फूलोंसे शिवजीका पूजन करे तो उसके मनकी निर्मलता होती है ॥ १८ ॥

यत्कुसुमञ्च विन्देत तच्चैव शिववल्लभम् ।
चंपकं केतकं हित्वा अन्यत्सर्वं शिवेऽर्पयेत् ॥ १९ ॥

अथवा जो इन कही हुई चीजोंका मिलना दुर्लभ अर्थात् कठिन हो तो जिस किसीके फूल मिल सकते हों उनसे लक्ष संख्यासे

शिवजीका पूजन करे तो शिवजीको वे ही पुष्प प्रिय हो जाते हैं; किंतु चंपा और केतकी नाम (केवडा) यह दोनों शिवजीको नहीं चढावे इनको छोडकर और चाहे जिस किसीके फूल हों सो शिवजीको सब अर्पण करे अर्थात् चढावे ॥ १९ ॥

पुष्पाणि तिलजातानि मुक्तिदानि न संशयः ।
राजिकाकुसुमानीह शत्रूणां मृत्युदानि च ॥ २० ॥

तिलोंसे उत्पन्न हुए फूल मुक्तिदायक होते हैं, इसमें संशय नहीं । इस प्रयोगविधिमें राईके फूल शत्रुओंको मृत्युदायक होते हैं ॥ २० ॥

अतः परं तु धान्यानां फलं मे शृणु सत्तम ।
तंडुलारोपणे नृणां लक्ष्मीवृद्धिः प्रजायते ॥ २१ ॥

हे सत्तम नारद ! अब इसके आगे धान्योंका भी फल मुझसे सुनो तंडुलोंके आरोपण करनेसे मनुष्योंको लक्ष्मीजीकी वृद्धि होती है ॥ २१ ॥

षट्कटेनैव तु प्रस्थानां तदर्द्धेन तथा पुनः ।
पलद्वयं तथा तत्र लक्षमानमुदाहृतम् ॥ २२ ॥

यहां तंडुलविधिमें लक्षसंख्या इसप्रकारसे होती है कि छः और तीन नौ प्रस्थोंके साथ दो पल जोड़कर सबका परिणाम एक मानकर उससे लक्षसंख्या कर लेवे ॥ २२ ॥

पूजां रुद्रविधानेन कृत्वा वस्त्रं सुसुन्दरम् ।
शिवोपरि न्यसेत्तत्र तंडुलार्पणमुत्तमम् ॥ २३ ॥

रुद्रपूजाके विधान कारणसे एक अतिसुंदर वस्त्र निरूपण करके शिवजीके ऊपर उस वस्त्रका न्यास करे उसपर उत्तम रीतिसे तंडुलोंको अर्पण करे ॥ २३ ॥

उपरि श्रीफलं त्वेकं गंधपुष्पादिभिस्तदा ।
तिलानां च तथा लक्षं महापातकनाशनम् ॥ २४ ॥

उसके ऊपर एक श्रीफल गंध पुष्प धूप दीप आदि विधिसे समर्पण करे । तथैव ऊर्ध्वोक्त प्रस्थ परिमाणसे तिलोंका एक लक्ष मान चढानेसे महापातक भी नाश हो जाते हैं ॥ २४ ॥

एकादशपलैरेव लक्षमानमुदाहृतम् ।
महापातकजं दुःखं नश्यते तत्क्षणाद्ध्रुवम् ॥ २५ ॥

उन्हीं तिलोंको ग्यारह पलोंके परिमाणसे लक्ष संख्या यदि चढावे तो महापातकसे भी उत्पन्न हुआ दुःख तत्काल क्षणमात्रमें नष्ट होजाता है यह निश्चय जानिये ॥ २५ ॥

यवपूजा तथा प्रोक्ता लक्षेण परमा शुभा ।
प्रस्थानामष्टकं चैव प्रस्थार्धं संयुतं पुनः ।
पलद्वययुतं तच्च मानमेतत्पुरातनम् ॥ २६ ॥

तथैव लक्षमानसे यवोंकी पूजा परम शुभ रीतिसे की जाय इस परिमाणसे कि साढे आठ प्रस्थोंके साथ साथ दो पल और जोडकर एक परिमाण हुआ इसकी लक्षसंख्या करके ॥ २६ ॥

यवपूजा तथा प्रोक्ता स्वर्गे सुखविवर्द्धिनी ।
प्राजापत्यं ब्राह्मणानां कर्त्तव्यं फलमीप्सुना ॥ २७ ॥

यवोंसे पूजन किया जाय तो वह पूजन स्वर्गमें सुख बढानेवाला है, इस पूजाका परिपूर्ण फल चाहनेवालेको ब्राह्मणों सहित प्राजापत्य भी करना चाहिये ॥ २७ ॥

गोधूमानां तथा पूजा प्रशस्ता ऋषिसत्तम ।
संततिं वर्धयेत्सापि यदि लक्षावधिः कृता ॥ २८ ॥

हे ऋषिसत्तम नारद ! गोधूमोंकी पूजाभी प्रशस्त है, यदि लक्ष अवधिसे की जाय तो उससे संतति बढती है ॥ २८ ॥

द्रोणार्द्धेन भवेल्लक्षं विधानं विधिपूर्वकम् ।
पुनश्च ब्राह्मणानां हि प्राजापत्यं भवेदिह ॥ २९ ॥

इस प्रकारसे कि, आधे द्रोणका एक परिमाण मानकर एक लक्ष संख्या हो और विधिपूर्वक हो और पीछे ब्राह्मणों सहित प्राजापत्य भी किया जाय ॥ २९ ॥

मुद्गानां पूजनादेव शिवो यच्छति वै सुखम् ॥ ३० ॥

और मूँगके पूजनेसे शिवजी निश्चयात्मक सुख देते हैं ॥ ३० ॥

प्रस्थानां सप्तकेनैव प्रस्थार्धेन तथा पुनः ।
पलद्वययुतेनैव लक्षमेकं विदुर्बुधाः ॥ ३१ ॥

उसका प्रमाण साढे सात प्रस्थोंके साथ दो पल और जोडकर इसका एक परिमाण मानकर एक लक्ष संख्या कही है ॥ ३१ ॥

माषाणां च तथा प्रोक्ता रोगनाशं करोति सा ।
प्रस्थानामष्टकेनैव लक्षमेकं पुरातनैः ॥ ३२ ॥

वैसेही उड़दोंकी पूजा रोगनाशिनी कही है और आठ प्रस्थोंसे एक लक्ष प्राचीनोंने कहा है ॥ ३२ ॥

प्रियंगुपूजनं देवे सर्वाध्यक्षे परात्मनि ।
धर्मार्थवर्द्धनायैव पूजा सर्वसुखावहा ॥ ३३ ॥

सर्वाध्यक्ष परमात्मा शिवदेवके प्रति प्रियंगुधान्यसे पूजन करना, धर्म और अर्थको बढानेवाला तथा सब सुख देनेवाला है॥ ३३॥

प्रस्थमेकं च यत्प्रोक्तं लक्षमेकं पुरातनैः ।
ब्रह्मभोज्यं तथा प्रोक्तमर्काणां संख्यया मुने ॥ ३४ ॥

परन्तु जो एक प्रस्थके परिमाणसे लक्ष संख्या हो यह पुरातनोंने कहा और पीछे बारह ब्राह्मणोंको भोजन कराना कहा है॥ ३४ ॥

राजिकापूजनं तस्य शत्रोर्मृत्युकरं स्मृतम् ।
प्रस्थेन पलयुक्तेन लक्षमेकं तथा स्मृतम् ॥ ३५ ॥

जो कोई राईसे पूजन करे उसके शत्रुकी मृत्यु होजानी कही है, परंतु जो एकपल जोडकर एक संख्या मानी जाय और उससे एक लक्ष संख्या हो ॥ ३५ ॥

सर्षपाणां तथा लक्षं पलैर्विंशतिसंख्यया ।
तेषां च पूजनादेव शत्रोर्मृत्युरुदाहृतः ।
विप्राणां भोजनं तत्र शतमेकोत्तरं स्मृतम् ॥ ३६ ॥

वैसेही बीस पलोंकी एक संख्या मानकर एक लक्षसंख्या की-जाय तो सरसोंकी भी पूजा शत्रुको मृत्यु देनेवाली है, उसमें १०१ ब्राह्मणोंका भोजन करवाना कहा है ॥ ३६ ॥

मारीचसंभवा पूजा शत्रोर्नाशकरी स्मृता ॥ ३७ ॥
अतोपि विविधैर्धान्यैः पूजनं शंकरस्य च ।
कर्पूरै रंजितं धान्यं विविधं चार्पयेच्छिवे ॥ ३८ ॥

काली मिरचोंसे उत्पन्न हुई पूजा शत्रुका नाश करनेवाली कही है ॥ ३७ ॥ इसके उपरांतभी विविध प्रकारके धान्योंसे शंकरका पूजन होता है, उसमें कपूर आदि दिव्य सुगंधोंसे रंजित कियाहुआ धान्य शिवजीपर अर्पण करे ॥ ३८ ॥

रंगैर्नानाविधैश्चैव रंजयित्वार्पयेच्छिवम् ।
नानासुखकरी पूजा ह्येषा च ऋषिसत्तम ॥ ३९ ॥

हे ऋषिसत्तम नारद ! जो नाना प्रकारके धातु व रंगोंसे रंजित करके शिवजीपर अर्पण करे तो यह पूजा भी नानाप्रकारके सुख करनेवाली होती है ॥ ३९ ॥

इत्येतद्वचनं श्रुत्वा नारदं प्रत्यभाषत ।
स्वामिन्सर्वजगन्नाथ सर्वज्ञस्त्वं सदाशिवः ।
पयः क्षीरादिधाराणां कथयस्व फलं विभो ॥ ४० ॥

इतने वचन सुनकर नारदजी फिर बोले कि हे स्वामिन् ! सारे जगत्के नाथ तुम सर्वज्ञ हो और सदाही कल्याणरूप हो हे विभो जल दुग्ध आदि धाराओंकाभी फल कहो ॥ ४० ॥

सदाशिव उवाच

ज्वरप्रतापशांत्यर्थं जलधारा शिवप्रिया ।
घृतधारा शिवे कार्या यावन्मंत्रसहस्रकम् ।
तदा वंशस्य विस्तारो जायते नात्र संशयः ॥ ४१ ॥

यह प्रार्थना सुनकर सदाशिवजी बोले कि ज्वरका प्रताप ( कोप ) शांत करनेके लिये जलकी धारा शिवजीको अत्यंत प्रिय और सुखकी देनेवाली होती है । और जबतक एक सहस्र मंत्र मूलका जप पूरा हो तबतक घृतकी धारा शिवजीके ऊपर करे तो इससे वंशका विस्तार अधिक होता है, इसमें संशय नहीं है ॥४१॥

प्रमेहरोगशांत्यर्थं प्राप्नुयाच्च मनीप्सितम् ।
केवलं दुग्धधारा च तदा कार्या विशेषतः ॥ ४२ ॥

प्रमेह रोगकी शांतिके लिये केवल दुग्धकी धारा शिवजीपर विशेषतासे करनी चाहिये तब उस दशामें मनका ईप्सित फल प्राप्त होता है ॥ ४२ ॥

शर्करामिश्रिता तत्र यदा बुद्धिजडो भवेत् ।
श्रेष्ठबुद्धिर्भवेत्सोपि कृपया शंकरस्य हि ॥ ४३ ॥

और जो कोई जडबुद्धि मनुष्य हो वह बुद्धिकी चैतन्यता चाहे तो दुग्धमें शर्करा मिश्रित करके धारा देवे वह मनुष्य शंकरजीकी कृपासे श्रेष्ठबुद्धिवाला होजाय ॥ ४३ ॥

स्वगेहे कलहो नित्यं यदा चैव प्रजायते ।
दुग्धधारा कृता चेद्वै सर्वदुःखं विलीयते ॥ ४४ ॥

जिसके घरमें नित्यप्रति कलह बना रहता हो उसका भी दुग्ध-धारा देनेसे सब दुःख नाश हो और फिर कलह कभी न हो ॥४४॥

शत्रूणां तापनार्थं वै तैलधारा शिवाय च ।
वासितेनैव तैलेन भोगवृद्धिः प्रजायते ॥ ४५ ॥

शत्रुओंको ताप देनेके लिये शिवजीपर तैलकी धारा देनी चाहिये और फुलेल आदि सुवासित तैलकी धारासे भोगोंकी वृद्धि घरमें होती है ॥ ४५ ॥

सार्षपेणैव तैलेन शत्रुनाशो भवेदिह ।
मधुना यक्ष्मराजोपि गच्छेद्वै शिवपूजनात् ॥ ४६ ॥

सरसोंके तैलसे शिवजीपर धारा दे तो शत्रुका नाश होता है और शहदकी धारा देनेसे राजयक्ष्मा रोग जाता है ॥ ४६ ॥

धारा चेक्षुरसस्यापि नानासुखकरी स्मृता ।
गंगाजलसमुद्भूता धारा मोक्षफलप्रदा ॥ ४७ ॥

इति प्रथमतंत्रम् ।

ईख गांडेके रसकी धारा नाना भांतिके सुख करनेवाली कही है और गंगाजलकी धारा मोक्षफलकी देनेवाली है ॥ ४७ ॥ इति प्रथमतंत्रम् ॥ १ ॥

## अथ द्वितीयतंत्रम्

( शिवपूजनप्रयोगे आवश्यकवस्तूनि )

अश्वस्थानाद्गजस्थानाद्गोगृहान्मृदमानयेत् ।
अश्वत्थदर्भमूलाच्च शमीमूलात्तथैव च ॥ १ )

अब दूसरे तन्त्रमें शिव पूजन प्रयोगमें आवश्यक वस्तुएं लिखते हैं । अर्थात् प्रारम्भके मुहूर्त्तसे कई दिवस पहले यह सामग्रियां इकट्ठी कर लेनी चाहिये । घोडा हाथी गऊ इनकी शालाओंसे मिट्टी खुदवाकर पृथक् पृथक् मँगा ले, वैसे ही पीपल, कुशा, छिउंकरि इनकी जडमेंसे खुदवाकर मंगा ले ॥ १ ॥

राजद्वाराम्रमूलाच्च वल्मीकासिंधुसंगमात् ।
तथा शुष्कसरात्सर्वाः खानयित्वाभिचूर्णयेत् ॥ २ ॥

राजद्वारकी मृत्तिका आम्रकी जडमेंसे भी और सांपकी बांबीमेंसे भी और दो तीन आदि नदियोंके संगमसे मंगावे वैसेही सूखे पिंडोरके तालाबमेंसे यह सभी मृत्तिका अच्छी शुभ रीतिसे मँगाकर भलीभांति चूर्णित करवा ले ॥ २ ॥

नारिकेलफलं चैकं पट्टं चैवाम्रकाष्ठकम् ।
बिल्वचंदनयोर्वापि ह्यभावे निंबकाष्ठकम् ॥ ३ ॥

एक फल नारियलका और एक पट्टा आंबकी लकड़ीका अथवा बेलका या चन्दनका होसके तो अधिक उत्तम है और जो यह लकडीका मिल न सके तो नींबका बनवा ले ॥ ३ ॥

सपादहस्तप्रमितं तदर्द्धं परभागतः ।
एकादशांगुलोच्चं तु चतुष्कोणं प्रकल्पयेत् ॥ ४ ॥

सवा हाथ लंबा और इससे आधा हाथ चौडा हो ग्यारह अंगुलकी ऊँचाईवाला हो चौकोर बनवावे ॥ ४ ॥

सपादशेटकेनापि ताम्रपात्रं विशेषतः ।
शिवलिंगस्थितेरर्थे वर्तुलं विधुबिंबवत् ॥ ५ ॥

सवासेर मानसे एक तांबेका तँबिया अवश्य करके शिवलिंगकी स्थापनाके लिये चन्द्रमण्डलके समान गोल बनवावे ॥ ५ ॥

मंडलारोपणार्थं च कदलीस्तंभकाः शुभाः ।
स्थूलाढ्याःसरलाश्चैव ह्यत्युच्चाःसप्तसंख्यकाः॥ ६ ॥

मंडल बनानेके लिये केलेके स्तंभ जो मोटे और देखनेमें शुभरूप हो सीधे हों ऊंचे हों और संख्यामें ग्यारह यद्वा न्यूनतर सात हों ॥ ६ ॥

नवाम्रतरुजाः शाखाःसुदीर्घाःसरलाःशुभाः ।
सुपुष्पलघुवृक्षाश्च घ्राणतर्पणकारणाः ॥ ७ ॥

आंबके नवीन वृक्षकी एक शाखा जो कुछ मोटी और लम्बी तथा सीधी और शुभरूप हो सुगंधिद्वारा घ्राणतर्पणके कारण छोटे छोटे पुष्पजातीके वृक्ष जो फूले हुए फूलोंसहित जो एक जगहसे उठकर दूसरी जगह लग सकते हों ऐसे पांच सात नौ ग्यारह पर्यन्त जो कुछ हाथ आ सकें वे भी उस मण्डलके चारों ओर लगवा दे ॥ ७ ॥

कलशोऽथ मृद्भांडानि संख्यया दश पंच च ।
सुसूक्ष्मं रजनीचूर्णं पंचपल्लवकानि च ।
तोरणानि विचित्राणि सपुष्पफलकान्यपि ॥ ८ ॥

कलश एक सप्तधातुका अथवा मृत्पात्रका हो मिट्टीके पात्र ( हांडी ) संख्यामें पन्द्रह यह केवल सामग्री धरनेके काम आवेगी और बहुत महीन पिसा हुआ हरिद्राका चूर्ण अनुमानसे छटांक एक और पंचपल्लव विचित्र बंदनवार फलपुष्पोंसे युक्त हो ॥ ८ ॥

पंचरत्नं पताका च हनुमन्मूर्तिसंयुता ।
शुभ्रवस्त्रा शुभाकारा तदर्थं दंडमुत्तमम् ॥ ९ ॥

पांचरत्न और एक पताका जो हनुमानजीकी मूर्तिसे संयुक्त हो श्वेत वस्त्रसे बनी हो शुभ आकारसे बनाई हो उसके लिये एक उत्तम दंडभी मँगवावे जिसमें खडी की जाय ॥ ९ ॥

सूत्रं च रक्तपीतं वा गोमयं पीतमृत्तिका ॥ १० ॥
रोचनाऽप्यक्षतान्येव सर्षपः पीतवर्णकः ।
दुग्धं गंगोदकं चैव ह्युपवीतानि चंदनम् ॥ ११ ॥

सूत्र काला वा लाल या पीत और गऊका गोबर और पीली मिट्टी यह मंडलके लेपमें काम आवेंगे ॥ १० ॥ रोचना अर्थात् रोली या कुंकुमआदि और अक्षत अर्थात् चुगेहुये तंडुल अखंड लक्षणवाले और पीली सरसों गऊका दुग्ध गंगाजल जनेऊके जोडे अर्थात् एक नित्यके हिसाबसे जितने आवश्यक हों चंदनका मूठा ॥ ११ ॥

पुष्पाणि करवीराणि बिल्वपत्राणि नित्यशः ।
दूर्वांकुराणि धत्तूरफलपुष्पाणि नित्यशः ॥ १२ ॥

कनेरके पुष्प और बिल्वपत्र यह दोनों नित्यही मँगवाने चाहिये और दूबके नाल अच्छे अंकुरके समान कोमल २ और सुहावने आकारवाले धतूरेके फल और यह भी नित्य मँगावे ॥ १२ ॥

अष्टगंधं सुदीपौ द्वौ गोघृतं वर्तिकास्तथा ।
कर्पूरं चैव नैवेद्यं फलानि विविधान्यपि ॥ १३ ॥
पूगीफलं लवंगानि तांबूलसहितानि वा ।
नित्यं जातीफलं त्वेकमुपहारार्थमाहरेत् ॥ १४ ॥

अष्टगंध धूप आदि और बहुत सुंदर बडे बडे दो दीपक यह दोही नित्य काम आते हैं अर्थात् रोज २ का मँगाना आवश्यक नहीं गऊका घृत दीपकोंको और हवनादिमें भी काम आयेगा वह इकट्ठा मँगवाना तथा रुईकी बत्तियां और कर्पूर नैवेद्य यथाशक्ति और यथाकार्यके अनुमानसे औरभी विविध भांतिके फल भी उपहार हेतुसे मँगावे ॥ १३ ॥ सुपारी एक अथवा दो रोज २ और लवंगें पृथक् और तांबूलके भी साथ चाहिये नित्य प्रति पूजाके पश्चात् बलि उपहार देनेके निमित्तसे एक जातीफल अर्थात् इकट्ठे रोजके हिसाबसे मँगा रक्खे ॥ १४ ॥

यत्पदार्थं तु मुख्यत्वात्कार्यसिद्धौ विनिश्चितम् ।
रुद्रीणांसंख्यया नित्यमेकविंशाधिकं शतम् ॥१५॥
अथवैकादशान्येव शतानि परिकल्पयेत् ।
अस्याग्रे तु यथा कार्यं गौरवं लाघवं तथा ॥१६॥

जो कुछ पदार्थ पहले तंत्रमें कहा हुआ कार्यसिद्धिके लिये मुख्यतासे निश्चय किया हो वह ग्यारह ग्यारहकी रुद्रियोंकी संख्यासे

नित्यप्रति एक सौ इक्कीस १२१ रुद्री लेना चाहिये ॥ १५ ॥ अथवा ग्यारह सौ कल्पना करे इसके आगे जैसा कार्य हो भारी वा हलका हो वैसाही पदार्थ इकट्ठा करे ॥ १६ ॥

तावत्संख्याक्षतान्येव दशांशं हवनं चरेत् ।
हव्यं सशर्करं चैव सुचूर्णितफलैर्भवेत् ॥ १७ ॥
शुष्कैर्नानाविधैरेव नानादेशीयसंभवैः ।
सपादपादसेरं तु नित्यमानं विधीयते ॥ १८ ॥
पालाशं चाम्रजं वापि हव्यकाष्ठं समानयेत् ॥ १९ ॥

उतनी संख्याके अक्षत भी होने चाहिये और जपसे दशवें भागका हवन करे–हवन करनेका हव्य बराबर मानसे शर्करासहित अच्छे चूर्ण किये हुए सूखे फलोंसे बनावे ॥ १७ ॥ जो अनेक देशोंमें अनेक प्रकारकी मेवाके नामसे आते हैं उस मेवा चूर्णका मान नित्यप्रति सवा पाव ऽ।–करना चाहिये और इसकी बराबर शर्करा ॥ १८ ॥ हवन करनेकी लकडी ढाक अथवा आँबकी मँगावे ॥ १९ ॥

नवग्रहाणां प्रीत्यर्थे समिधो नवसंख्यकाः ।
प्रादेशमात्राः सरलाः सुस्निग्धास्त्वचकंडिता ॥ २० ॥
अर्कः पलाशखदिरावपामार्गोथ पिप्पलः ।
औदुम्बरः शमीदूर्वाकुशाश्च समिधः क्रमात् ॥ २१ ॥

नवग्रहोंकी प्रीतिके लिये नौ समिध हों लंबी पहुँचासे लेकर बीचकी अंगुली पर्यंत प्रादेशमात्र और सीधी हों चिकनी हों किंतु दाग दगीली खर्दरी न हों और छालि जिनकी कूटपीट दी गई हो जिसमें घी प्रवेश होसके ॥ २० ॥ नव समिधोंके यह नाम हैं एक १ तो आकवृक्षकी, २ ढाक वृक्षकी, ३ खैरकी, ४ अपामार्ग अर्थात् अंधीझारा जिसको चिटचिटा भी किसी देशमें कहते हैं उसकी, ५ पीपरकी, ६ गूलरकी, ७ छिंउकरकी, ८ दूबकी, ९ कुशाकी यह सब सूर्यादि ग्रहोंके क्रमसे एक एक समिध सबकी समझ लेनी, यह पहले दिवस एक दिन काम आवेगी ॥ २१ ॥

नववस्त्रं शुभवर्णं हस्तैः सार्धद्वयोन्मितम् ।
मंडपाच्छादनार्थं च शुभ्रं मंडपसंमितम् ।
पुष्पदामादिकं नित्यं पूर्वतः परिसंचयेत् ॥ २२ ॥

नवीन सफेद वस्त्र हाथोंसे ढाई २॥ हाथ नपा हुआ पहले दिवस यही नित्यप्रति पूजनमात्रमें सब अवश्य काम देता है मंडपके भी आच्छादनके लिये सफेद वस्त्र मंडपके तुल्य चौकोर जैसा उचित हो, फूलमाला वंदनवार आदि नित्यप्रति पहले मंगाकर संचय करे ॥ २२ ॥

अथ आचार्यवरणविधि ।

आचार्यवरणार्थं वा पैत्तलं च कमंडलुम् ।
अष्टोत्तरशती माला रुद्राक्षी चासनं शुभम् ॥ २३ ॥

गोमुखी रक्तवर्णा वा अधोवस्त्रं सुशुभ्रके ।
सौवर्णीं चांद्रिकी वापि दक्षिणा पुष्कलातथा ॥ २४ ॥
सुकुलीनाय शांताय ऋजवे सांप्रदायिने ।
दत्त्वा चैतानि वस्तूनि शिवमाराधयेत्ततः ॥ २५ ॥

अब आचार्यको वरण करनेकी विधि कहते हैं। आचार्यको वरण करनेके लिये ताम्र अथवा पीतलका लोटा एक, अष्टोत्तरी एक माला रुद्राक्षकी और बहुत सुन्दर सुखद आसन गालीचा आदिका ॥ २३ ॥ गोमुखी एक लालवर्ण अथवा पीतवर्णकी धोती धोतियोंका जोडा बहुत शुद्धवर्णका और सुवर्ण अथवा चांदीकी बहुतसी दक्षिणा उस आचार्यको समर्पण करे, जिससे वह अपने मन और हृदयकी एकाग्रतासे संतुष्टि पूर्वक पूजन करे ॥ २४ ॥ अच्छे कुलीन कुलपात्र आचार्यको, शांतप्रकृति वालेको, सीधे सरल अकुटिल स्वभाववालेको, शिवके संप्रदायवाले को यह सब वस्तु देकर फिर शिवजीका आराधन करवावे अथवा आप करे ॥ २५ ॥

अथ कालनिर्णयः

सिद्धियोगेऽमृते चैव सुमुहूर्तेथवा तथा ।
देवोत्थाने शुभे पक्षे अस्तादिकाविवर्जिते ॥ २६ ॥

उदिते जन्मलग्नेशुमुहूर्तेशौ विशेषतः ।
शुद्धेऽष्टमे द्वादशे च क्रियामादौ समारभेत् ॥ २७ ॥

अब कालका निर्णय करते हैं ।

सिद्धियोगमें अमृतयोगमें अथवा सुमुहूर्त्तनाम शांतिक पौष्टि-कादि मुहूर्त्तमें पंचांगरीतिसे देखकर अच्छे श्रेष्ठ मुहूर्त्तमें यह मुहूर्त्त भी देवोत्थानमें हो किन्तु देवशयनमें न हो शुक्लपक्षमें हो अस्त आदि दोष दशाओंसे रहित कालमें हो ॥ २६ ॥ विशेषकर जिसके निमित्तसे पूजन करना हो उस यजमानके जन्म लग्नका स्वामी उदित हो किन्तु अस्तंगत न हो और मुहूर्त्तेश भी उदित हो अर्थात् जिस लग्नमें प्रारंभ किया जाय उस लग्नका स्वामी अस्तगत न हो जन्मलग्नसे और प्रारंभके मुहूर्त्तवाले लग्नसे भी अष्टम और द्वादशस्थान शुद्ध हो अर्थात् उनमें कोई ग्रह न बैठा हो ऐसे शोधन किये हुए मुहूर्त्तमें प्रथम क्रियाका प्रारंभ करे ॥२७॥

नापत्काले ह्यातुरे च विचारः कालकृद्बुधैः ।
केवलं लग्नमात्रस्य शुद्धतामभिलोकयेत् ॥ २८ ॥
सर्वं पात्रेषु संस्थाप्य ततः पूजा समाचरेत् ।
न तावदारभेत्पूजां न यावत्संचयो भवेत् ॥ २९ ॥

परन्तु पंडितोंने यह भी कहा है कि जब कदाचित् किसी आपत्कालके हेतुसे प्रारम्भ करना हो या कर्त्ता यजमानको किसी

हेतुसे शीघ्र करनेकी आतुरता हो तब कालसंबन्धी विचार नहीं करना केवल तात्कालिक लग्नकी शुद्धता मात्र अच्छी तरह देख लेनी चाहिये ॥ २८ ॥ ऊपर कही हुई सब सामग्री पात्रोंमें यथोचित स्थापित करके पूजा करनी चाहिये। जबतक एक भी वस्तु शेष रहे तबतक पूजाका प्रारंभ न करे। क्योंकि, यदि कोई वस्तु आनेसे रहगई या देरमें आई तो उसके विना उसके आवश्यक समयपर क्रियाका अंग हीन हो जायगा ॥ २९ ॥

अथ देशस्थाननिर्णयः।

एकान्ते विजने चैव जनसंवादवर्जिते।
जलाशये स्वगेहे वा तथा देवादिमंदिरे ॥ ३० ॥

अब पूजाके स्थानका नियम करते हैं एकांत स्थान जहां किसीका आना जाना न हो, अथवा विजनस्थान जहां किसीका निवासही न हो, और मनुष्योंके संवादसे भी वर्जित हो यहां करे जलाशयके समीप जाकर करे अथवा अपने घरमें किसी एकांत कोणमें आरंभ करे अथवा देवमंदिर आदि पुनीत स्थानोंमें आरंभ करे ॥ ३० ॥

गत्वा स्नानक्रियां कृत्वा तथा नित्यक्रियां पुनः।
विधिना मंडपं कुर्यात्तत्रैव प्रथमेऽहनि ॥ ३१ ॥

वहां जाकर पहले स्नान क्रिया और नित्य क्रिया करके विधिसे मंडप रचना करे। यह रचना केवल परले दिवस करे ॥ ३१ ॥

अथ मंडपरचनाप्रारंभः

तत्रादौ कथितस्थाने शुद्धायां भूमौ गोमयमिश्रिताम्र-मूलवल्मीकमृत्तिकाभ्यां सह पीतवर्णमृत्तिकयोपलिप्य तन्मध्ये द्वाविंशतिहस्तपरिमितसीम्ना उत्तरद्वारसहितं चतुष्कोणमंडलं कुर्यात्। तस्य पूर्वसीमां पंचहस्तप्रमितां कुशमूलमृत्तिकया कुर्यात् ॥ १ ॥ तथा पश्चिमदिक्सीमां पंचहस्तप्रमितां सिंधुसंगं मृत्तिकया ॥ २ ॥

अब मंडपकी रचना कहते हैं वहां सबसे पहले उस कहे हुए स्थानमें शुद्ध भूमिपर गऊके गोबर और पीली मिट्टी और आम्र-मूलकी मिट्टी और बाँबीकी मिट्टी चारों मिलाकर लेप करे, उसमें बाईस २२ हाथकी चारों ओर सीमासे चतुष्कोगमंडल बनावे. जिसमें उत्तरमुख द्वार हो उस मंडलकी पूर्वदिशावाली सीमा पांच हाथकी मापसे और कुशमूलमृत्तिकासे प्रकल्पित करे ॥ १ ॥ वैसेही पश्चिम दिशाकी सीमा पांच हाथकी मापसे और सिंधुसंगम नाम नदी संगमकी मृत्तिकासे कल्पित करे ॥ २ ॥

एवं दक्षिणदिक्सीमा षड्ढस्तप्रमिता धेनुस्थानमृत्ति-कया ॥ ३ ॥ तद्वत उत्तरादिक्सीमा षड्ढस्तप्रमिता

वल्मीकमृत्तिकया तस्यां द्विहस्तप्रमितं द्वारं कृत्वा देहल्यां राजद्वारमृत्तिकां क्षिपेत् ॥ ४ ॥

ऐसेही दक्षिणदिशाकी सीमा छः हाथकी मापसे और गोशालाकी मृत्तिकासे कल्पित करे ॥ ३ ॥ उसीके समान उत्तर दिशाकी सीमा छः हाथकी मापसे और बाँबीकी मृत्तिकासे कल्पित करे उसके बीच दो हाथके प्रमाणसे चौडा द्वार रखकर उसकी देहलीपर राजद्वारकी मृत्तिका कल्पित करे ॥ ४ ॥

पुनर्द्वाराग्रे वामभागे सपादहस्तप्रमितां सरलां सन्मुखीभूतां गजस्थानमृत्तिकया वामभुजां कुर्यात् ॥ १ ॥ तद्वत् दक्षिणभागेपि सपादहस्तप्रमितामश्वस्थानमृत्तिकया दक्षभुजां कुर्यात् ॥ २ ॥

फिर उस द्वारके आगे बाँई ओर सीधी सन्मुख सवा हाथके प्रमाणसे और गजस्थानकी मिट्टीसे वाम भागकी भुजा बनावे ॥१॥ उसीके समान दक्षिण भागमें भी सवा हाथके प्रमाणसे और अश्वस्थानकी मिट्टीसे दक्षिणभागकी भुजा बनावे ॥ २ ॥

तत्पश्चान्मंडलमध्यदेशे वल्मीकमृत्तिकया सर्वतः सपादहस्तप्रमितं मध्यंशिखराकारमेकादशांगुलोच्चमष्टदलपद्मं यद्वा पूर्णचन्द्रमंडलवत् कैलासं विरच्य तस्योपरि-

ताम्रपात्रं निधाय अग्रभागे द्वारसम्मुखे ईशानकोणाश्रि-
तार्धविवरं वर्तुलं निखनेत् प्रादेश मात्रादप्यधिकमिति
मानम् ॥ २ ॥

उसके बाद मंडलके बीचमें बांबीकी मिट्टीसे अष्टदल पद्म शिखरके आकार बनावे अथवा पूर्णचन्द्रमंडलके समान गोल गोल कैलास कल्पित करे जो पृथ्वीसे ग्यारह अंगुल ऊंचा और सब ओरसे सवा हाथ मध्यभाग जिसका चौडा हो उसके ऊपर पूर्वोक्त ताम्रपात्र रखकर फिर उस शिखरके आगे द्वारके सन्मुख ईशान कोणकी ओरको एक गोल गोल गढेला अर्ध विवरके नामसे खोदे वह ( प्रादेशमात्र ) से भी कुछ सिवाय गहरा और उतनाही पेटसे विस्तारवाला सब ओरसे गोलाकार जिसमें अर्धजलका संचय होता रहे ॥ २ ॥

विवरस्य दक्षिणभागे मंडलस्येशानकोणसम्मुखे अग्नि-
स्थापनहेतुत्वात सुचूर्णितकुशमूलमृत्तिकया सार्द्धद्वय-
हस्तपरिमितसीम्ना त्र्यंगुलोच्चां चतुष्कोणवेदिकां
कुर्यात् ॥२॥ मंडलस्येशानकोणे कलशस्थापनम् ॥३॥

फिर उस विवरके दक्षिण भागमें और समस्त मंडलके ईशान-कोणके सन्मुख अग्निके स्थापन हेतुसे एक चौकोर वेदी कुटी हुई कुशमूलमृत्तिकासे बनावे जिसकी चारों सीमा मिलाकर मापनेसे

ढाई हाथका परिमाण हो, और तीन अंगुल पृथ्वीसे ऊँची हो फिर मंडलके ईशानकोणमें कलशका स्थापन करे ॥ ३ ॥

मंडलस्य पूर्वदिशायां शिवशिखरदक्षभागसमीपे चैव तीर्थावाहनहेतुत्वात् प्रादेशमात्रचतुःसीमासहितं प्रादेशमात्रागाधं च चतुष्कोणविवरं निखनेत् ॥ ४ ॥

फिर मंडलकी पूर्वदिशामें शिव शिखरके दाहिनी ओर समीपही तीर्थोंके आवाहन हेतुसे प्रादेशमात्रकी चार सीमावाला चौकोर और प्रादेशमात्र गहरा विवर खोदे ॥ ४ ॥

शिखरस्थलिंगमुत्तराभिमुखं तस्य वामभागे पूर्वाभिमुखमाचार्यासनं तयोर्मध्ये पुस्तकस्थापनाय चन्दनादिनिर्मितकाष्ठपट्टम् ॥ ५ ॥

मध्य शिखरपर स्थापित किया हुआ लिंग उत्तरमुख होना चाहिये। उस लिंगके वामभागमें पूर्वमुख आचार्यका आसन हो, लिंग और आसन इन दोनोंके मध्यभागमें पुस्तक स्थापित करनेके लिये चंदन आदि किसी काष्ठसे बनाया पूर्वोक्त पट्टा स्थापित करे ॥ ५ ॥

मंडलस्य बाह्यभौमद्वारदेशे वामभागभुजपृष्ठकक्षायां हनुमन्मूर्तिपताका दंडसहिता ॥ ६ ॥ मंडलस्य चतुष्कोणेषु चतुःसंख्यकाः कदलीस्तंभाःस्थाप्याः ससशेषा-

स्त्वथो द्वारं विनान्यासु सीमासु मध्येमध्ये ॥ ७ ॥ स्तंभा-नामुपरिसर्वतस्तोरणानि च ॥ ८ ॥

मंडलके बाहर द्वारदेशमें बामभागकी भुजासे पिछली कक्षामें हनुमान्जीकी मूर्त्तियुक्त पताका दंड सहित खडी करे ॥ ६ ॥ मंड-लके चारों कोणोंमें चार स्तंभ केलाके स्थापित करे । सातोंमेंसे बचे हुए तीन स्तंभोंको द्वारदेश छोडकर और तीनों सीमापर बीचमें लगावे ॥ ७ ॥ सब स्तंभोंके ऊपर सब ओरसे बंदनवार बांधे ॥ ८ ॥

मण्डलस्य बाह्यभूमौ चतुराशासु विशेषेण तु द्वारभागे सपुष्पलघुवृक्षाश्च ॥ ९ ॥

मंडलकी बाह्य भूमिपर चारों दिशाओंमें विशेषकर द्वारभागमें फूले हुए पुष्पोंसहित पुष्पजातीके वृक्ष छोटे छोटे लगादेवे ॥ ९ ॥

एतत्सर्वं प्रथमदिने विधाय तत्पश्चात् नित्यकार्याणि लिंगनिर्माणादीनि प्रतिदिनं पूजनप्रकारविषयकतृतीय-तंत्रानुसारेण कुर्यात् ॥ १० ॥ इति द्वितीयतंत्रम् ॥ २ ॥

यह संपूर्ण विधान पहले दिवस विस्तारसहित करके उसके बाद नित्यप्रतिके कार्य लिंगनिर्माण आदि नित्यप्रति समस्त विधि पूजनप्रकार संबंधी तृतीय तंत्रके अनुसार किया करे । जबतक या

जितने दिनमें पूर्वोक्त एक लक्षकी संख्या पूरी होसके ॥ १० ॥

इति सकामशिवपूजनविषये द्वितीयतंत्रसंपूर्तिः ॥ २ ॥

श्रीसदाशिवाय नमः

अथ तन्त्रोक्तसकामशिवपूजनप्रकारमाह । तत्रादावेकान्तस्थाने जनसंघातवर्जिते पूर्वोक्तद्वितीयतंत्रानुसारेण कृतमंडपे गत्वा कृतनित्यक्रियः नववस्त्रं परिधाय आचम्य सुघूर्णिताश्चैकादशमृत्तिकाःस्वहस्ते कृत्वा मौनमास्थाय मनसा षडक्षरेण मन्त्रेणैकादशवारं शिवं स्मृत्वा सर्वतः मंडलविषयेंऽतर्बाह्यभूमौ दशदिक्षु पक्षिपेत् । पुनश्च--अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थांगतोऽपि वा । यः स्मरेच्छंकरं भक्त्या सबाह्याभ्यंतरः शुचिः ॥ ॐ सदाशिवः पुनातु मां स्थानं चैतत् इत्येतन्मंत्रं पठित्वा ।

अब तंत्रोक्त सकाम शिवपूजनमें मुख्य विधि कहते हैं–वहां पहले मनुष्योंके संघातसे वर्जित एकान्तस्थानमें दूसरे तन्त्रके अनुसार बनाये हुए मंडपमें जाकर नित्यक्रिया करे, और नवीन वस्त्र पहिनकर आचमन करके दिनप्रति अच्छी कुटी हुई ग्यारह मृत्तिकाएँ मिलाकर हाथमें रखकर मौन साधिकर मनमें षडक्षर मंत्रसे ग्यारह बार शिवजीका स्मरण करके उस मृत्तिकाको मंडलके भीतर बाहर सब जगह दशोंदिशाओंमें प्रक्षेप करे । उसके बाद–अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोपि वा । यः स्मरेच्छंकरं

भक्त्या सबाह्याभ्यंतरः शुचिः ॐ सदा शिवः पुनातु मां स्थानं चैतत्–यह मंत्र पढते हुए ।

गङ्गोदकमिश्रितपंचगव्येनैकादशकुशाग्रभागैर्वादूर्वांकुरैर्वा-मण्डलसंस्कारं कुर्यात् । अथासनसंस्कारः पृथ्वित्वयाधृता-लोका देवित्वं विष्णुनाधृता । त्वंचधारयमांदेविपवित्रंकुरुचा-सनम् । इत्येतन्मत्रं पठित्वा पूर्वोक्तपंचगव्यादिना आसन-संस्कारं कुर्यात् ॥ तच्चशिवशिखरसमीपवर्तिवामभागेपूर्वाभि-मुखमासनस्थानमभिषिंचेत् । तत्रासनमास्तीर्योपविशेत् । उपवेशनमंत्रश्च ॥

गंगाजल मिले हुए पंचगव्यसे ग्यारह कुशाओंकी कूँची लेकर या ग्यारह दूर्वानालोंकी कूँची लेकर अग्रभागसे समस्त मंडलको छींटा देकर संस्कार करे ।

( और ध्यान रक्खे कि मिट्टी गोबरका लेप पहले दिवसके सिवाय फिर बीचमें न करे, और न उस मंडलमें मार्जनी फेरे ( फिर आसनका संस्कार करे अर्थात् ) पृथ्वित्वया धृतालोका० ) इत्यादि मन्त्र जो मूलपाठमें लिखा है उसको पढते हुए उसी कूची से आसनका स्थान छींटा देकर संस्कृत करे। आसनका स्थान शिवशिखरके समीप वामभागमें पूर्वमुख आसन बिछाकर बैठे और बैठते समय उपवेशन मन्त्र जो मूल पाठमें आगे–

